"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 3 ]    रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 19 जनवरी 2018—पौष 29, शक 1939

## भाग 3 ( 1 )

### विज्ञापन

### अन्य सूचनाएं

उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, कमलेश कुमार कन्नौजे आत्मज श्री झालाराम कन्नौजे, उम्र 44 वर्ष, निवासी-क्वा. नं.-4-ए, सड़क नं.-18 सेक्टर-5, भिलाई, तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) का हूं. यह कि मैं भिलाई इस्पात संयंत्र भिलाई में कार्यरत हूं. मेरे आधार कार्ड व पेन कार्ड में मेरा नाम कमलेश कुमार कन्नौजे पिता झालाराम कन्नौजे दर्ज है जो कि पूर्ण व सही है, किन्तु मेरे सर्विस रिकार्ड में मेरा नाम कमलेश कुमार पिता झालाराम दर्ज है जो कि अपूर्ण है. मैं अपने नाम को परिवर्तित कर सही व पूर्ण नाम/उपनाम कमलेश कुमार कन्नौजे (Kamlesh Kumar Kannouje) आ. श्री झालाराम कन्नौजे ( Shri Jhalaram Kannouje) रख लिया हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दिया हूं.

अत: अब मुझे कमलेश कुमार कन्नौजे आ. श्री झालाराम कन्नौजे के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

| **पुराना नाम** | **नया नाम** |
|---|---|
| कमलेश कुमार<br>(Kamlesh Kumar )<br>पिता-श्री झालाराम<br>(Shri Jhalaram)<br>निवासी-क्वा. नं.-4-ए, सड़क नं.-18, सेक्टर-5,<br>भिलाई, तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.) | कमलेश कुमार कन्नौजे<br>(Kamlesh Kumar Kannouje)<br>पिता-श्री झालाराम कन्नौजे<br>(Shri Jhalaram Kannouje)<br>निवासी-क्वा. नं.-4-ए, सड़क नं.-18, सेक्टर-5,<br>भिलाई, तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.) |

## उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, संजय बोरतवार आत्मज स्व. लक्ष्मण पांडुरंग बोरतवार, उम्र 55 वर्ष, निवासी- म. नं.- 5, सड़क नं.-21, स्मृति नगर, भिलाई, तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) का हूं. यह कि मैं भिलाई इस्पात संयंत्र भिलाई-हिर्री माईन्स में कार्यरत हूं. मेरा सही व वास्तविक नाम संजय बोरतवार पिता स्व. लक्ष्मण पांडुरंग बोरतवार है, किन्तु मेरे सभी आवश्यक शासकीय/अर्द्धशासकीय प्रमाण पत्रों, अभिलेखों/दस्तावेजों में मेरा नाम भिन्न-भिन्न दर्ज है. मेरे सर्विस रिकार्ड में-संजय बोरतवार पिता श्री एल. पी. बोरतवार, पासपोर्ट में-संजय लक्ष्मण बोरतवार पिता लक्ष्मण पांडुरंग बोरतवार, पेनकार्ड में-संजय बोरतवार पिता श्री लक्ष्मण बोरतवार एवं समस्त शैक्षणिक प्रमाण पत्रों व आधार कार्ड में मेरा नाम संजय बोरतवार पिता श्री एल. पी. बोरतवार दर्ज है जो कि त्रुटिपूर्ण है. मैं अपने नाम को परिवर्तित कर सही व वास्तविक नाम/उपनाम संजय बोरतवार आ. स्व. लक्ष्मण पांडुरंग बोरतवार रख लिया हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दिया हूं.

अतः अब मुझे संजय बोरतवार आ. स्व. लक्ष्मण पांडुरंग बोरतवार के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

संजय, लक्ष्मण बोरतवार, संजय बोरतवार
पिता-श्री एल. पी. बोरतवार,
लक्ष्मण बोरतवार
निवासी-म. नं.- 5, सड़क नं.-21, स्मृति नगर,
भिलाई, तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

**नया नाम**

संजय बोरतवार
पिता-स्व. लक्ष्मण पांडुरंग बोरतवार
निवासी-म. नं.- 5, सड़क नं.-21, स्मृति नगर,
भिलाई, तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

---

## उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, चन्द्राकांत चंदानिया आत्मज श्री सच्चिदानंद चंदानिया, उम्र 30 वर्ष, निवासी-पोटियाकला बस्ती, वार्ड नं.-53, दुर्ग, तहसील व जिला-दुर्ग (छ. ग.) का हूं. यह कि मेरे पुत्र विज्ञांशु के आधार कार्ड में उसका सही व पूर्ण नाम विज्ञांशु चंदानिया आ. श्री चन्द्राकांत चंदानिया दर्ज है, किन्तु उसके जन्म प्रमाण पत्र में उसका नाम विज्ञांशु चंदेल आ. श्री चन्द्राकांत व उसके शैक्षणिक प्रमाण पत्रों में उसका नाम, विज्ञांशु चंदेल आ. श्री चन्द्राकांत चंदेल दर्ज है, जो कि त्रुटिपूर्ण है. मैं उसके नाम को परिवर्तित कर सही व पूर्ण नाम विज्ञांशु चंदानिया आ. श्री चन्द्राकांत चंदानिया रख लिया हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दिया हूं.

अतः अब मेरे पुत्र को विज्ञांशु चंदानिया आ. श्री चन्द्राकांत चंदानिया के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

विज्ञांशु चंदेल
पिता-चन्द्राकांत चंदेल
निवासी-पोटियाकला बस्ती, वार्ड नं.-53, दुर्ग,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

**नया नाम**

विज्ञांशु चंदानिया
पिता-चन्द्राकांत चंदानिया
निवासी-पोटियाकला बस्ती, वार्ड नं.-53, दुर्ग,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

## उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, राजेश्वर डहरिया आत्मज श्री बलदराम डहरिया, उम्र 30 वर्ष, निवासी-सत्यम चौक, ग्राम-सर्वा, तहसील कसडोल, जिला बलौदाबाजार (छ. ग.) का हूं. यह कि मैं द ओरियंटल इंश्योरेंस कं. लि. भाटापारा में कार्यरत हूं. मेरे आधार कार्ड में मेरा नाम राजेश्वर डहरिया दर्ज है जो कि सही है, किन्तु मेरे शैक्षणिक प्रमाण पत्रों व मेरे सर्विस रिकार्ड में मेरा नाम राजेश्वर सतनामी दर्ज है जो कि त्रुटिपूर्ण है. मैं अपने नाम को परिवर्तित कर सही नाम/उपनाम राजेश्वर डहरिया आ. श्री बलदराम डहरिया रख लिया हूं. तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दिया हूं.

अतः अब मुझे राजेश्वर डहरिया आ. श्री बलदराम डहरिया के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

राजेश्वर सतनामी
(Rajeshwar Satnami)
पिता-श्री बलदराम सतनामी
(Shri Baladram Satnami)
निवासी-सत्यम चौक, ग्राम-सर्वा, तहसील-कसडोल,
जिला-बलौदाबाजार (छ. ग.)

**नया नाम**

राजेश्वर डहरिया
(Rajeshwar Dahariya)
पिता-श्री बलदराम डहरिया
(Shri Baladram Dahariya)
निवासी-सत्यम चौक, ग्राम-सर्वा, तहसील-कसडोल,
जिला-बलौदाबाजार (छ. ग.)

---

## नाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, श्रीमती आइशा ध. प. श्री मोहम्मद रफी, उम्र 26 वर्ष, निवासी-क्वा. नं.-5/सी, सड़क-29, जोन-2, सेक्टर-11, खुर्सीपार, भिलाई, तहसील व जिला-दुर्ग (छ. ग.) की हूं. यह कि मैं भिलाई इस्पात संयंत्र भिलाई में कार्यरत हूं. मेरे समस्त शैक्षणिक प्रमाण पत्रों, आधार कार्ड, परिचय पत्र, पासपोर्ट आदि में मेरा पूर्व नाम ज्योति डोंगरे आत्मजा श्री भास्कर डोंगरे दर्ज है. मेरा विवाह 7-4-2017 को श्री मोहम्मद रफी के साथ संपन्न हुआ. विवाह पश्चात मैं अपने पूर्व नाम को परिवर्तित कर नया नाम/उपनाम श्रीमती आइशा रख ली हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अतः अब मुझे श्रीमती आइशा ध. प. श्री मोहम्मद रफी के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

ज्योति डोंगरे
पिता-श्री भास्कर डोंगरे
निवासी-क्वा. नं.-5/सी, सड़क-29, जोन-2,
सेक्टर-11, खुर्सीपार, भिलाई,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

**नया नाम**

श्रीमती आइशा
(Smt. Aisha)
पति-श्री मोहम्मद रफी
(Shri. Mohammed Rafi)
निवासी-क्वा. नं.-5/सी, सड़क-29, जोन-2,
सेक्टर-11, खुर्सीपार, भिलाई,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

## नाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, तामेश्वरी साहू ध. प. स्व. ओम प्रकाश साहू, उम्र 30 वर्ष जाति-तेली निवासी-ग्राम - डुंडेरा, पो. आ.-डुंडेरा, तहसील व जिला- दुर्ग (छ. ग.) की हूं. यह कि पूर्व में मेरा नाम उत्तरा कुमारी था तथा यही नाम मेरे जन्म प्रमाण पत्र व समस्त शैक्षणिक प्रमाण पत्रों में दर्ज है. मेरा विवाह श्री ओम प्रकाश साहू के साथ संपन्न हुआ. विवाह पश्चात् मैं अपने नाम को परिवर्तित कर नया नाम तामेश्वरी साहू रख ली हूं. मेरा परिवर्तित यह नया नाम, मेरे आधार कार्ड, परिचय पत्र, बैंक पासबुक आदि में दर्ज है तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अत: अब मुझे तामेश्वरी साहू ध. प. स्व. ओम प्रकाश साहू के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

उत्तरा साहू
निवासी-ग्राम -डुंडेरा, पो. आ.-डुंडेरा,
तह. व जिला- दुर्ग (छ. ग.)

**नया नाम**

तामेश्वरी साहू
पति-स्व. ओम प्रकाश साहू
निवासी-ग्राम -डुंडेरा, पो. आ.-डुंडेरा,
तह. व जिला- दुर्ग (छ. ग.)

---

# विविध

## न्यायालयों की सूचनाएं

### कार्यालय पंजीयक लोक न्यास एवं अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) दुर्ग, जिला दुर्ग (छ. ग.)

प्रारूप

[ देखे नियम 5 (1) ]

[ छत्तीसगढ़ लोक नयास अधिनियम 1951 (1951 का 30) और छत्तीसगढ़ लोक न्यास नियम 1962 के नियम 5 (1) के द्वारा लोक न्यास के पंजीयक दुर्ग जिला दुर्ग के समक्ष ]

दुर्ग, दिनांक 10 जनवरी 2018

क्रमांक/141/प्र. 2 /अ. वि. अ./ 2018.— यत: कि तृप्ति तिवारी आ. विजय बहादुर तिवारी निवासी मकान नं. 35/1 गुरूघासीदास वार्ड नं. 44 कसारीडीह दुर्ग तहसील व जिला दुर्ग द्वारा "आदि शक्ति गौ शाला ट्रस्ट म. नं. 35/1 गुरूघांसीदास वार्ड नं. 44 कसारीडीह दुर्ग तहसील व जिला दुर्ग" के छ. ग. लोक न्यास अधिनियम 1951 की धारा 4 के अन्तर्गत एक आवेदन नीचे लिखित अनुसूची में विनिर्दिष्ट सम्पत्ति के लोक न्यास के रूप में पंजीकृत किए जाने हेतु आवेदन दिया गया है, एतद्द्वारा सूचनापत्र दिया जाता है कि कथित आवेदन पर दिनांक 07-02-2018 को मेरे न्यायालय में विचार किया जाएगा.

किसी आपत्ति या सुझाव को करने का आशय रखते हुए कथित न्यास या सम्पत्ति में हितबद्ध कोई व्यक्ति को इस सूचना के प्रकाशन की तारीख से एक माह के भीतर दो प्रतियों में लिखित कथन प्रस्तुत करना चाहिए और मेरे समक्ष उपरोक्त तारीख पर या तो व्यक्तिशः अथवा प्लीडर या अभिकर्ता के माध्यम से उपस्थित होना चाहिए. उपरोक्त अवधि के अवसान होने के उपरांत प्राप्त आपत्तियों को विचार में नहीं लिया जाएगा.

अनुसूची

(लोक न्यास का नाम, पता व संपत्ति का विवरण)

| | | | |
|---|---|---|---|
| (1) | लोक न्यास का नाम व पता | : | "आदि शक्ति गौ शाला ट्रस्ट म. नं. 35/1 गुरूघांसीदास वार्ड नं. 44 कसारीडीह दुर्ग तहसील व जिला दुर्ग" |
| (2) | चल संपत्ति | : | 1,00,000-00 (अक्षरी एक लाख रुपये नगदी) |
| (3) | अचल संपत्ति | : | निरंक |

**कैलाश वर्मा,**
पंजीयक.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2018.